# Bharatiya Bhasha Jyothi Series

# भारतीय भाषा ज्योति

# बंगला

## HINDI - BENGALI




## भारतीय भाषा संस्थान

## Central Institute of Indian Languages

(Ministry of Human Resource Development, Department of Higher Education, Government of India)
Hunsur Road, Manasagangotri
Mysuru – 570 006
website: www.ciil.org

# भूमिका

हिंदी भाषा-भाषियों को ध्यान में रखते हुए, हिंदी माध्यम से अन्य भारतीय भाषाओं का अध्ययन और अध्यापन के लिए तैयार की गई पाठ्य सामग्रियों की श्रृंखला है *'भारतीय भाषा ज्योति'*। इस श्रृंखला की पुस्तकों की रचना भारत सरकार के भारतीय भाषा संस्थान (मैसूर) तथा उत्तर प्रदेश सरकार के भाषा विभाग के सहयोग से संचालित कार्यशालाओं में हुई थी। *'भारतीय भाषा ज्योति : बंगला'* पुस्तक इस श्रृंखला की एक कड़ी है।

इन पाठ्य सामग्रियों में प्रशिक्षण प्राप्त करने के पश्चात् छात्रों से निम्नलिखित भाषिक कुशलताओं की अपेक्षा की जाती है :

1. बंगला भाषी द्वारा भाषा प्रयोग की विभिन्न स्थितियों में किए जानेवाले दिन-प्रतिदिन के वार्तालापों को सुन कर समझना,
2. रेडियो व टी.वी. पर प्रसारित होनेवाले समाचारों, विज्ञापनों, उद्‌घोषणाओं और अन्य कार्यक्रमों का सार ग्रहण करना,
3. कक्षा में सहपाठियों के साथ अपनी दिनचर्या के विषय में सरल वाक्यों में बातचीत करना एवं बंगला भाषियों से इन विषयों पर औपचारिक तथा अनौपचारिक संदर्भों में चर्चा करना,
4. बंगला भाषा में पुस्तकों, समाचार पत्रों, पत्रिकाओं, सूचनापट्टों, इश्तहारों, व्यक्तिगत तथा अन्य प्रकार के पत्रों आदि से संबंधित छोटे-छोटे अनुच्छेदों को पढ़ना और साथ ही शब्दकोष और संदर्भ ग्रंथों का उपयोग कर पाना,
5. विभिन्न विषयों पर छोटे-छोटे गद्यांश लिखना, व्यक्तिगत एवं अन्य प्रकार के पत्र लिखना तथा

अपनी रुचि के परिचित तथा सरल विषयों पर निर्देशित व स्वतंत्र लेख लिखना,

6. शब्दकोष की सहायता लेते हुए बंगला से हिंदी में और हिंदी से बंगला में किसी भी गद्य सामग्री का अनुवाद करना, तथा
7. बंगला भाषा के साहित्यिक, सामाजिक और सांस्कृतिक विषयों अथवा परिवेश की जानकारी प्राप्त करना।

उपर्युक्त उद्देश्यों को ध्यान में रखते हुए इस पाठ्य पुस्तक की रचना की गई है। भाषा के चारों कौशलों - श्रवण, भाषण, वाचन तथा लेखन पर यहाँ समान रूप से बल दिया गया है। श्रवण और भाषण कौशलों के विकास के लिए प्रत्येक पाठ में वार्तालाप दिए गए हैं और उस के बाद मौखिक अभ्यास के लिए पर्याप्त सामग्री हैं। इसी प्रकार वाचन और लेखन कौशलों के विकास के लिए प्रत्येक पाठ में एक वाचन अनुच्छेद है और साथ ही अभ्यास भी। यह पुस्तक कक्षा में अध्यापक की सहायता से भाषा सीखने के लिए तैयार की गई है। इसलिए लिपि सीखने/सिखाने के लिए इस पुस्तक में अलग से कोई प्रावधान नहीं किया गया है। लेकिन भूमिका के बाद लिपि सीखने के लिए उपयोगी संकेत और निर्देश विस्तार पूर्वक दिए गए हैं। इसके अनुसार अध्यापक कक्षा में लिपि सिखा सकेंगे। इन संकेतों की सहायता से उत्साही विद्यार्थी अपने आप बंगला लिपि का अभ्यास कर सकेंगे।

इस पुस्तक के चार भाग हैं - भूमिका, बंगला-लिपि तथा उच्चारण, पाठमाला तथा शब्दसूची। पुस्तक के पाठों में भाषा संरचनाओं पर आधारित वार्तालाप तथा अभ्यास, वाचन-लेखन, अनुवाद अभ्यास तथा सरल व्याकरणिक व सांस्कृतिक बिंदुओं के विषय में पर्याप्त जानकारी दी गई है। 'शब्दसूची' में पाठों में आए बंगला शब्दों को वर्णक्रम में प्रस्तुत कर उनके अर्थ हिंदी में दिए गए हैं।

पाठों का ढाँचा इस प्रकार है --

1. वार्तालाप

2. पाठ में आए नये शब्दों के अर्थ
3. अभ्यास
4. वाचन अनुच्छेद (पढ़िए और समझिए)
5. अनुच्छेद में प्रयुक्त नये शब्दों के अर्थ
6. अनुच्छेद संबंधी अभ्यास
7. अनुवाद तथा लेखन अभ्यास
8. व्याकरणिक तथा सांस्कृतिक टिप्पणियाँ

पाठ में दिए गए वार्तालाप तथा वाचन अनुच्छेद में एक सी ही संरचनाओं का प्रयोग किया गया है। यही संरचनाएँ पाठ के शिक्षण-बिंदु हैं। अनुवाद तथा लेखन अभ्यास भी इन्हीं शिक्षण-बिंदुओं पर आधारित हैं।

पुस्तक के वार्तालापों का चयन भाषा-प्रयोग की उन सामान्य स्थितियों को लेकर किया गया है जिनका सामना हमें अपने दिन-प्रतिदिन के जीवन में करना पड़ता है। उदाहरण के लिए किसी परिचित के घर जाना, किसी उत्सव में सम्मिलित होना, बढ़ती-महंगाई पर चर्चा करना, किराये का मकान खोजना या मकान बनवाने के कष्टों की चर्चा करना, इलाज के लिए डॉक्टर के पास जाना, किसी दर्शनीय स्थल पर घूमने जाना आदि वार्तालाप के विभिन्न विषयों को अलग ढंग से प्रस्तुत करने का प्रयत्न किया गया है जिससे विद्यार्थी यह जान सकेंगे कि बंगला भाषा में निवेदन कैसे करते हैं, आदेश कैसे देते हैं, मना कैसे करते हैं, नम्रता कैसे अभिव्यक्त की जाती है, हास-परिहास कैसे किया जाता है, सांत्वना कैसे दी जाती है आदि। पाठ के वार्तालाप और वाचन अनुच्छेद की विषय वस्तु में भी यथासंभव साम्य रखने का प्रयास किया गया है। वाचन अनुच्छेदों के लिए लेखन की विभिन्न शैलियों का प्रयोग किया गया है। जैसे कोई अनुच्छेद वृत्तांत रूप में है तो कोई विवरणात्मक, कोई संवेदनात्मक, कोई आत्मकथा के रूप में। कहीं निबंध शैली को अपनाया गया है तो कहीं

संस्मरण का सहारा लिया गया है। कहीं कहानी जैसा सरस माध्यम लिया गया है तो कहीं पत्र जैसा उपयोगी माध्यम।

पाठमाला में 24 पाठ हैं। इन पाठों में से 20 शिक्षण-पाठ हैं और 4 पुनर्भ्यास पाठ हैं। शिक्षण पाठ 4 इकाइयों में बाँटे गए हैं। प्रत्येक इकाई में 5-5 शिक्षण पाठ हैं जिसमें से एक-एक पुनर्भ्यास पाठ है। इस प्रकार इस पुस्तक में पाठ 6, 12, 18 और 24 पुनर्भ्यास पाठ हैं। शिक्षणार्थ पाठों को व्याकरणिक संरचनाओं और शब्दों की संख्या व प्रकार के आधार पर स्तरीकृत किया गया है। स्तरीकरण के मूलतत्व इस प्रकार हैंः-

1. ज्ञात से अज्ञात की ओर
2. सरल से कठिन की ओर
3. प्रत्येक से सामान्य की ओर
4. सामान्य से तकनीकी की ओर

भाषाई संरचनाओं पर आधारित वार्तालापों का स्तरीकरण करते समय इस बात का विशेष ध्यान रखा गया है कि पाठ्य-सामग्री की स्वाभाविकता बनी रहे। अतः बाद के पाठों में सिखाए जानेवाले शिक्षण बिंदुओं से संबद्ध कुछ संरचनाएँ आरंभ के पाठों में आ गई हैं। ऐसा इसलिए हुआ क्योंकि उस पाठ विशेष की विषय-वस्तु के संदर्भ में उनका उल्लेख आवश्यक था। ऐसी संरचनाओं को उस पाठ की शब्द सूची के हिस्से के रूप में दर्शाया गया है।

**शिक्षण-पाठों में आई हुई संरचनाएँ**

प्रत्येक पाठ में आए हुए वाक्य साँचों को निम्न प्रकार से सूची-बद्ध किया जा सकता है।

**पाठ नं**

1. क्रियारहित वाक्य तथा विधिवाचक वाक्य

(i) क्रियारहित वाक्य -- ইনি রাকেশবাবু। ये राकेशबाबू हैं।

इनि राकेशबाबु।

(ii) विधिवाचक वाक्य -- আসুন, আপনি ভেতরে আসুন। आइए, आप भीतर आइए।

आशुन, आपनि भेतोरे आशुन।

2. क्रियारहित वाक्यों के निषेधात्मक रूप

শাড়ীগুলো ভাল নয়। साड़ियाँ अच्छी नहीं हैं।

शाड़िगुलो भालो नय।

3. किसी व्यक्ति या चीज़ की उपस्थिति सूचित करने के लिए 'আছে' (आछे) क्रियावाले वाक्य

আমি এখানে আছি। मैं यहाँ हूँ।

आमि एखाने आछि।

4. अपूर्ण वर्तमानकालिक क्रियावाले वाक्य

আমি ফিরছি। मैं आती हूँ।

आमि फिरछि।

5. सामान्य वर्तमानकालिक क्रियावाले वाक्य

আমি কাজ করি। मैं काम करता/करती हूँ।

आमि काज कोरि।

6. 1 से 5 तक के पाठों में आए हुए शिक्षण बिंदुओं का पुनरावलोकन।

7. सामान्य भूतकालिक क्रियावाले वाक्य

| | |
|---|---|
| আমি দেখলাম। | मैंने देखा। |
| आमि देखलाम। | |
| আপনি দেখলেন। | आप ने देखा। |
| आपनि देखलेन। | |

8. अपूर्ण भूतकालिक क्रियावाले वाक्य

| | |
|---|---|
| আমি দেখছিলাম। | मैं देख रहा था। |
| आमि देखछिलाम। | |

9. पूर्ण वर्तमानकालिक क्रियावाले वाक्य

| | |
|---|---|
| আমি করেছি। | मैंने किया है। |
| आमि कोरेछि। | |

10. पूर्ण भूतकालिक क्रियावाले वाक्य

| | |
|---|---|
| আমি গিয়েছিলাম। | मैं गया था/गई थी। |
| आमि गियेछिलाम। | |

11. स्वाभाविक (नियमित रूप से होनेवाले) क्रियावाले वाक्य

| | |
|---|---|
| আমি খেলতাম। | मैं खेलता था/खेलती थी। |
| आमि खेलताम। | |

12. 7 से 11 तक के पाठों में आए हुए शिक्षण बिंदुओं का पुनरावलोकन

13. सामान्य भविष्यकालिक क्रियावाले वाक्य

আমি খাব।          मैं खाऊँगा/खाऊँगी।

आमि खाबो।

14. भविष्यकाल के आज्ञावाचक क्रियावाले वाक्य

আপনি কাজটা করবেন।          आप यह काम कीजिएगा।

आपनि काजटा कोरबेन।

15. आज्ञावाचक वर्तमानकाल के निषेधात्मक वाक्य

আপনি বলবেন না।          आप मत बोलिएगा।

आपनि बोलबेन ना।

16. वाक्यों में क्रियाधातु से बनी संज्ञाओं का प्रयोग

নেওয়া      लेना          শেখা      सीखना

नेवा                  शेखा

17 वाक्यों में संयुक्त क्रियाओं का प्रयोग

প্রণাম করা।          प्रणाम करना।

प्रोणाम करा।

18. 13 से 17 तक के पाठों में आए हुए शिक्षण बिंदुओं का पुनरावलोकन

19. परोक्ष आज्ञावाचक क्रियावाले वाक्य

কি রান্না হবে তাম্প ঠিক করা হোক।      क्या खाना बनेगा, यह तय किया जाए।

कि रान्ना हबे ताइ ठिक करा होक।

20. हेतु-हेतुमत भूतकालिक क्रियाओं के वाक्य

যদি চারিদিকে প্রচুর গাছপালা থাকত তাহলে বৃষ্টি হত। यदि चारों ओर बहुत पेड़

जोदि चारिदिके प्रोचुर गाछपाला थाकतो ताहोले बृष्टि होतो। पौधे होते तो बारिश होती।

21. कर्ता के ऊपर किसी बाध्यता सूचित करनेवाले क्रियारूपों के वाक्य

মেয়েদের নিজেদের পায়ে দাঁড়াতে হবে। लड़कियों को अपने पैरों पर खड़े होना है/

मेयेदेर निजेदेर पाये दाँड़ाते हबे। खड़े होना चाहिए।

পরিবেশ দূষণের জন্যে সমাজের সব মানষকে ভুগতে হয়। पर्यावरण के प्रदूषण का

पोरिबेश दूशनेर जोन्ने शमाजेर शब मानुषके भुगते हय। प्रभाव सबको भुगतना है।

22. "যে" (जो) , "সে" (सो), "যখন" (जब), "তখন" (तब), "যারা" (जितने), "তারা" (उतने) जैसे अन्योन्याश्रित शब्दों से युक्त वाक्य

যে রান্না করে সে অন্য কাজও করে। जो खाना पकाती है वह

जे रान्ना करे शे अन्यो काजो करे। और भी काम करती है।

যখন আপনি বাজারে যাবেন তখন আমিও যাব। जब आप बाजार जाएँगे तब

जखोन आपनि बाजारे जाबेन तखोन आमिओ जाबो। मैं भी जाऊँगी।

যারা এখানে এসেছিল তারা সবাম্প আমাদের পরিচিত। जितने (लोग) यहाँ आए थे

जारा एखाने एशेछिलो तारा शबाइ आमादेर परिचितो। उतने सब हमारे

परिचित हैं।

23. प्रेरणार्थक क्रियावाले वाक्य

আমি তোমাকে খাওয়াম্প/শেখাম্প। मैं तुम्हें

खिलाती/सिखाती हूँ।

आमि तोमाके खावाइ/शेखाइ।

তুমি/সে তাকে খাওয়াবে/শেখাবে। तुम/वह उसको

खिलाओगे/

तुमि/शे ताके खावाबे/शेखाबे। सिखाओगे।

24. 19 से 23 तक के पाठों में आए हुए शिक्षण बिंदुओं का पुनरावलोकन

पहले ही कहा जा चुका है कि हर पाठ के वार्तालाप के बाद उस वार्तालाप में आए नये शब्दों को दिया गया है। ऐसे बहुत से शब्द हैं जो बंगला भाषा में संस्कृत तथा अन्य भाषाओं से आए हैं। इनमें से बहुत से शब्दों का प्रयोग हिंदी में भी होता है। इस संदर्भ में उन शब्दों पर भी विशेष ध्यान दिया गया है जो रूप की दृष्टि से तो दोनों भाषाओं में समान हैं पर उनके अर्थ बंगला और हिंदी में बहुत भिन्न हैं। शब्दों के वे अर्थ पहले दिए गए हैं जो उस पाठ के संदर्भ के उपयुक्त हैं। इसके पश्चात् यदि आवश्यक हुआ तो वे अर्थ भी दिए गए हैं जो सर्वाधिक प्रचलित हैं।

पाठों के अभ्यास, उन में सिखाए गए पाठ्य-बिंदुओं को ध्यान में रख कर तैयार किए गए हैं। इन अभ्यासों का उपयोग सीखे हुए बिंदुओं को दोहराने तथा परीक्षा के लिए भी किया जाएगा। नियम के अनुसार छात्र की परीक्षा उन्हीं बिंदुओं के विषय में ली जाएगी जो सिखाए जा चुके हैं। लेकिन प्रत्येक पाठ में नये वाक्य अवश्य देखने को मिल जाएँगे। सीखी हुई संरचनाओं और शब्दों की सहायता से विद्यार्थी स्वयं ऐसे वाक्य गढ़ सकता है जिनका प्रयोग सीखे गए पाठों में नहीं आया है। प्रत्येक अभ्यास में परीक्षा के लिए एक समय पर एक ही बिंदु को रखा गया है।

अभ्यास में दिए गए प्रश्न भाषा संरचना और शब्दों से संबंधित हैं। कुछ प्रमुख अभ्यास इस प्रकार हैं- शब्दों का क्रम ठीक करके वाक्य बनाना, वाक्य विस्तार करना, वाक्य रूपों में परिवर्तन करना, एक ही वाक्य को विभिन्न रूपों में कहना, वाक्यांशों को जोड़कर वाक्य बनाना, उचित शब्दों का चयन करना, वाक्य पूरे करना, कर्ता या कर्म के लिंग और वचन के अनुसार क्रिया में उचित प्रत्यय लगाना, प्रश्नों के उत्तर देना आदि। प्रत्येक पाठ में कम से कम पाँच-छह अभ्यासों का समावेश किया गया है।

वाचन अनुच्छेद का उद्देश्य छात्र के बोधन और शब्द भण्डार को विकसित करना है। इन अनुच्छेदों के विषय में दो प्रकार के प्रश्न पूछे गए हैं - वस्तुनिष्ठ एवं विस्तारनिष्ठ। इन प्रश्नों से छात्र के बोधन तथा अभिव्यक्ति दोनों की ही परीक्षा हो सकेगी।

प्रथम पाँच पाठों की संपूर्ण पाठ्य-सामग्री बंगला लिपि में और उच्चारण सिखाने हेतु देवनागरी में भी दी गई हैं। ऐसा इसलिए किया गया है जिससे विद्यार्थी आरंभ में भाषा सीखने पर अधिक ध्यान केंद्रित कर सके। जब वह भाषा से थोड़ा बहुत परिचित हो जाएगा तो लिपि सीखने में भी उसे सहायता मिलेगी। वैसे अपेक्षा यही की जाती है कि भाषा और लिपि दोनों का शिक्षण साथ-साथ ही आरंभ किया जाए। बंगला लिपि सीखने के लिए 20 घंटे की निर्देश सामग्री पर्याप्त है। इसके पश्चात विद्यार्थी बिना किसी कठिनाई के बंगला लिपि में पाठ्य सामग्री को पढ़ सकेगा। पहले पाँच पाठों में भाषा का भी कुछ ज्ञान विद्यार्थी को हो जाएगा। छठा पाठ पुनर्भ्यास के लिए है। इसमें पहली पाठ्य इकाई के शिक्षण बिंदुओं पर विद्यार्थी के अभी तक सीखे गए भाषाई बिंदुओं की परीक्षा हो जाएगी। छठे पाठ से चौबीसवें तक के पाठों को देवनागरी में नहीं दिया गया है क्योंकि अब तक छात्र बंगला लिपि से परिचित हो गए होंगे। व्याकरणिक तथा सांस्कृतिक टिप्पणियों में अवश्य व्याख्या के लिए सरल और साधारण भाषा का प्रयोग किया गया है। प्रयास यही रहा है कि क्लिष्ट तकनीकी शब्दावली का कम से कम प्रयोग किया जाए। छात्र को चाहिए कि वह व्याकरणिक संरचनाओं का अच्छी तरह अभ्यास कर उन्हें पूरी तरह हृदयंगम कर ले। इससे व्याकरण के नियमों को समझना सरल हो जाएगा।

पुस्तक का अंतिम खंड है -- शब्द सूची। पाठों में प्रयुक्त शब्दों की सूची वर्णमाला के क्रम में दी गई है। ध्यान देने की बात यह है कि इसमें शब्दों के मूल रूप अर्थात् कोशीय रूप को ही स्थान दिया गया है। संज्ञा तथा सर्वनाम शब्दों का मूल रूप ही दिया गया है, न कि उनके रूपांतरित रूप - जैसे- *বাড়ির* (बाड़िर) 'घर का', *বাড়িতে* (बाड़िते) 'घर में', *বাড়ি থেকে* ( बाड़ि थेके) 'घर से', आदि रूप न देकर केवल *'বাড়ি'* (बाड़ि) 'घर' शब्द को ही सूची में दिया गया है। इसी तरह क्रियाओं के भी धातु रूप को ही सूची में स्थान दिया गया है, काल और वृत्ति के अनुसार क्रिया के विभिन्न रूपों को नहीं। जैसे-यहाँ केवल *'করা'* (करा) 'करना' रूप को ही रखा गया है। इससे बने *'করব, করছে, করল, করুন'* (कोरबो, कोरछे, कोरल, कोरुन) 'करेंगे, कर रहा है, किया है, कीजिए' आदि रूपों को नहीं दिया है।

शब्द-सूची में बंगला शब्दों के दाहिनी तरफ उन शब्दों के हिंदी अर्थ दिए गए हैं। दोनों के बीच में उन पाठों की क्रम संख्याएँ भी दी गई हैं, जिनमें वे शब्द प्रयुक्त हुए हैं। चूंकि प्रत्येक पाठ में दो दो शब्द-सूचियाँ हैं ; अतः पाठ के वार्तालाप में आए हुए शब्दों को पाठ संख्या के बाद 'क' और वाचन अनुच्छेद के शब्दों को 'ख' रूप में दिखाया गया है। उदाहरण के लिए *'শুধু'* (शुधु) 'केवल' शब्द के सामने 3 (क) लिखा हुआ है। इसका अर्थ है यह शब्द तीसरे पाठ के वार्तालाप में प्रयुक्त हुआ है। *'মিলন'* (मिलन) 'मिलन' शब्द की दाहिनी तरफ 1 (ख) दिया गया है। इसका अर्थ है यह शब्द प्रथम पाठ के वाचन अनुच्छेद में है। शब्दसूची के बाद बंगला गिनती 'एक' से 'सौ' तक संख्याओं में तथा शब्दों में दी गई है।

इस पुस्तक को कक्षा में पढ़ानेवाले अध्यापकों से दो तीन बातें कहना ज़रूरी है। किसी भी भाषा को पढ़ाने के लिए कोई भी एक तरीका ऐसा नहीं है जो पूरी तरह समर्थ हो या अपने आप में पूर्ण हो। विशेष रूप से द्वितीय भाषा पढ़ाने के संदर्भ में यह बात शत-प्रतिशत सत्य है। द्वितीय

भाषा सीखने के लिए विद्यार्थी को कक्षा के भीतर और बाहर एक-जैसा ही प्रयास करना होगा। विद्यार्थी सीखी गई संरचनाओं और शब्दों को जितना अधिक दोहराएगा, उनका जितना अधिक प्रयोग करेगा, उतना ही उसके उच्चारण और बोधन में सुधार होगा। शिक्षकों से अपेक्षा की जाती है कि वे सिखाई गई संरचनाओं तथा बंगला शब्दों के अभ्यास के लिए कक्षा में उचित वातावरण तैयार करें। कहने का तात्पर्य यह है कि भाषा को उसके परिवेश में रखकर ही सीखना और सिखाना चाहिए। इससे सीखने-सिखाने की प्रक्रिया सरल भी होगी और स्वाभाविक भी।

सिखाई गई संरचनाओं और शब्दों का पर्याप्त अभ्यास करवा लेने के बाद शिक्षक को चाहिए कि वह पूरे पाठ को ऊँचे स्वर में पढ़ें। शिक्षक का उच्चारण स्पष्ट होना चाहिए। अभिव्यक्ति के अनुसार उसके स्वर में उचित उतार-चढ़ाव भी होना चाहिए। पाठ का पहला वाचन धीमी गति से किया जाए जिससे विद्यार्थी प्रत्येक ध्वनि, शब्द और वाक्य को स्पष्ट रूप से सुन सके। इसके पश्चात् पाठ को भाषा की स्वाभाविक गति के अनुसार पढ़ना चाहिए। फिर अपने साथ विद्यार्थियों को भी सामूहिक रूप में पाठ को दोहराने के लिए कहना चाहिए। तत्पश्चात् बोधन संबंधी प्रश्न पूछे जाएँ। यदि विद्यार्थियों को प्रश्नों के उत्तर देने में कठिनाई हो तो शिक्षक उनकी मदद करें। इतने अभ्यास के बाद विद्यार्थी स्वतः उस पाठ का वाचन कर पाएगा और समझ सकेगा। यदि छात्र के उच्चारण में कोई त्रुटि हो तो शिक्षक उस त्रुटि को दोहराए बिना सही रूप का परिचय दें। इस अभ्यास के पश्चात् भी विद्यार्थियों के मन में यदि कोई संदेह या प्रश्न रह जाए तो शिक्षक उसका निवारण करें। हमारे विद्यार्थी वयस्क भी हो सकते हैं, अतः बार बार दोहराने में उन्हें हिचक भी हो सकती है और उनके लिए यह अभ्यास अरुचिकर भी हो सकता है। ऐसी अवस्था में शिक्षक अपनी सुविधानुसार व्यक्तिगत रूप से उनकी सहायता करें। सांस्कृतिक और व्याकरणिक टिप्पणियों को कक्षा में न पढ़वा कर, घर में पढ़ने के लिए कहें। उस के बाद विद्यार्थियों के संशयों का निवारण कक्षा में कर सकते हैं।

छात्रों से वाचन अनुच्छेदों को मौन रूप से पढ़ने के लिए भी कहें। अनुच्छेद के विषय में पूछे गए प्रश्नों के उत्तर विद्यार्थी स्वतः देने का प्रयास करें। आवश्यकता पड़ने पर शिक्षक की मदद लें।

शिक्षक छात्र को इतना समय अवश्य दें कि वह पूरे अनुच्छेद को मौन रूप से 2-3 बार पढ़ सकें। इसके पश्चात् यदि समय रहे तो प्रत्येक छात्र से बारी-बारी से उस अनुच्छेद को ऊँचे स्वर में पढ़ने के लिए कहें। ध्यान रहे कि कक्षा समाप्त होने से पहले अंतिम वाचन शिक्षक द्वारा ही किया जाए जिससे छात्र के कानों में सही उच्चारण दर्ज होता रहे।

अनुवाद और लेखन का अभ्यास छात्र को गृहकार्य के रूप में दिया जाए। शिक्षक इसकी सावधानी पूर्वक जाँच करें और छात्र के सन्देह और समस्याओं पर विस्तारपूर्वक चर्चा कर उनका निदान करें।

कुछ पाठों में बंगला भाषा के प्रचलित मुहावरों व कहावतों का प्रयोग हुआ है। यदि हिंदी में भी उसी तरह के मुहावरे हों तो शिक्षक उनका सहारा लेते हुए अर्थ स्पष्ट करें। यदि हिंदी में ऐसे मुहावरे न हों तो शिक्षक विभिन्न वाक्यों में उनका प्रयोग करके उन के अर्थ स्पष्ट करें।

प्रत्येक पाठ के वार्तालाप में सभी वाक्यों का हिंदी अनुवाद दिया गया है। अनुवाद करते समय इस बात का ध्यान रखने की कोशिश की है कि हिंदी भाषा की अपनी प्रकृति बनी रहे। पर कहीं कहीं हिंदी में कुछ वाक्य बनावटी या अस्वाभाविक लग सकते हैं। बंगला भाषा की कुछ विशेष संरचनाओं के प्रयोग देने के प्रयत्न में ऐसा हो गया है। अनुवाद केवल इसलिए दिया गया है जिससे छात्र अर्थ समझ सकें। अनुवाद का प्रयोग बंगला भाषा सीखने के लिए न किया जाए। भाषा केवल संरचनाओं व शब्दों के अभ्यास द्वारा ही सीखी जा सकती है। हिंदी अनुच्छेद का बंगला भाषा में अनुवाद करते समय छात्र यही प्रयास करे कि उसका अनुवाद बंगला भाषा की संरचना में हो, हिंदी की संरचना में नहीं। वाचन अनुच्छेदों के हिंदी अनुवाद नहीं दिए गए हैं। ऐसा इसलिए किया गया है जिससे छात्र बंगला भाषा को उसी भाषा के माध्यम से ही समझने का प्रयास करे और स्वयं उसका हिंदी में अनुवाद करने का प्रयास करे।

भाषा शिक्षण को अधिक प्रभावशाली तथा रोचक बनाने के लिए बंगला भाषा के परिवेश का अनुभव तथा बंगला भाषा भाषियों से संपर्क स्थापित करना महत्वपूर्ण है। ऐसा प्रयास किया जाए

कि छात्रों को बंगला भाषा-भाषियों के संपर्क में आने तथा संबंधित भाषा के गीत, कविताएँ, वार्तालाप, भाषण आदि सुनने का अवसर मिल सके। साथ ही छात्रों को बंगला भाषा के महान साहित्यकारों, नेताओं तथा अन्य विभूतियों के चित्र भी दिखाए जाएँ। यदि उपलब्ध हो सके तो बंगाल राज्य के हस्तशिल्प के नमूनों से कक्षा को सजाया जाए। संभव हो तो कक्षा में बंगाल राज्य के प्राकृतिक, ऐतिहासिक और सांस्कृतिक महत्व के चित्र लगाए जाएँ तथा वहाँ की विभिन्न ऐतिहासिक एवं सांस्कृतिक परंपराओं का ऑडियो-वीडियो माध्यम से भी परिचय कराया जाए।

इस पाठ्यक्रम के पश्चात् छात्रों से जो अपेक्षाएँ की गई हैं उनका विवरण पहले ही दिया जा चुका है। वास्तव में शिक्षार्थियोंने इस पुस्तक से कितना सीखा है वह इस पुस्तक की कसौटी भी है और मूल्यांकन भी। यह प्रयास प्रायोगिक है। इसमें शिक्षकों एवं छात्रों की व्यावहारिक समस्याओं के आधार पर सुधार की बहुत सी संभावनाएँ हैं। इस दिशा में सकारात्मक सुझावों का स्वागत है।

मेरी बात अधूरी रह जाएगी यदि मैं भारतीय भाषा संस्थान के पूर्व निदेशक डॉ. ई. अण्णामलै तथा उत्तर प्रदेश सरकार के भाषा विभाग के पूर्व भाषा-परामर्शी प्रो. (डॉ.) गोविन्द शर्मा रजनीश के प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट न करूँ क्योंकि *भारतीय भाषा ज्योति* श्रृंखला की पुस्तकों का रूपांकन तथा संकल्पन करने तथा कार्यशालाओं के संचालन का चुनौती पूर्ण उत्तरदायित्व इन्हीं महानुभावों द्वारा मुझे सौंपा गया था। *भारतीय भाषा ज्योति* श्रृंखला की पुस्तकों का निर्माण काफ़ी पहले हो गया था ; पर यह बहुमूल्य सामग्री बरसों तक प्रकाशन की प्रतीक्षा करती रही। संस्थान के पूर्व निदेशक डॉ. ओंकार नाथ कौल तथा संस्थान के वर्तमान निदेशक प्रो. उदय नारायण सिंह के प्रयासों से ही इन पुस्तकों को प्रकाश की किरण देखने का अवसर प्राप्त हुआ है। इन सबके प्रति मैं आभार व्यक्त करती हूँ। विशेष रूप से प्रो. सिंह ने हिंदी के माध्यम से तैयार की गई *'भारतीय भाषा ज्योति'* की श्रृंखला की सभी पुस्तकों के प्रकाशन में बहुत दिलचस्पी ली है। इस श्रृंखला को उत्तरोत्तर आगे बढ़ाने का श्रेय भी उन्हीं को जाता है।

पुस्तक निर्माण कार्यशाला में डॉ. अश्रु कुमार बसु, डॉ. किशोर राढ़ी तथा डॉ. मृत्युंजय दास का अत्यंत रचनात्मक योगदान रहा। इनके प्रति मैं अपनी कृतज्ञता प्रकट करती हूँ। कार्यशाला में हिन्दी विशेषज्ञ के रूप में डॉ. वीरभद्र मिश्र तथा कुमारी रेखा शर्मा की प्रतिभागिता के लिए भी मैं उनके प्रति आभार व्यक्त करती हूँ।

उक्त कार्यशाला के उपरांत आयोजित पुनरीक्षण-कार्यशाला में संशोधन, परिवर्धन, पुनर्लेखन आदि का कार्य तत्परता से संपन्न कर सामग्री को प्रकाशन योग्य बनाने के लिए डॉ. पूरन सहगल, कुमारी सुदीप्ता भट्टाचार्य तथा सुस्मिता राय के अमूल्य योगदान के लिए उनके प्रति भी मैं हार्दिक आभार प्रकट करती हूँ। श्रीमती अदिति चक्रवर्ती, डॉ. बकुल चंद्र चौधरी तथा श्री सी.एस. बालसुब्रमण्यम की भी मैं बहुत आभारी हूँ जिन्होंने पूरी पुस्तक को पढ़कर इस के सुधार के लिए रचनात्मक सुझाव दिए हैं।

मैं श्रीमती स्वर्णाली चौधरी को भी धन्यवाद देना चाहती हूँ जिन्होंने अतीव ध्यान तथा लगन से इस पुस्तक के डी.टी.पी. का काम किया है। हमारे संस्थान के पुस्तकालय जे अध्यज डॉ. सी.आर. सुलोच ा, डॉ. बी.ए. शारदा, डॉ. आर. सुम ाजुमारी तथा जॅटलोजर मीर ािस्सार हुसै ा, जंप्यूटर जेंद्र जे प्रो. (डॉ.) साम् मोह ा लाल तथा उ ा जे सहजर्मी, जलाजार श्री ह. म ाोहर, हमारे मुद्रजालय जे प्रबंधज श्री एस.बी. बिश्वास और उन के सहयोगियाँ तथा प्रजाश ा विभाज जे अध्यज डॉ. रामसामी तथा उ ा जे सहयोजी आर. ांदीश इ ा सब जा भी मैं यहाँ जृतज्ञता पूर्वज स्मरज जरती हूँ। संस्था ा जे पाठ्य सामग्री ािर्माज जेंद्र जे मेरे सहयोजी श्री. एस्.एस. यदुराज ा, डॉ. बी. मल्लिजार्जु ा, डॉ. आई.एस. बोरजर, श्रीमती टी.वी. वाजी जी सहज ारिता भी अविस्मरजीय है। उसी प्रजार हमारे लेजा विभाज जे मुज्य श्री. बी.जी. मंजु ााथ, और उ ा जे सहजर्मी श्री ए ा. यतिराजु तथा श्री एस. राजु भी जार्यशालाओं जे संचाल ा में मेरी बहुत मदद जी है और मेरी ध यवाद जे पात्र हैं।

मैं अप ो पति प्रो. जे.वी. श्री िवास ा जे प्रति मेरी अपार जृतज्ञता यहाँ प्रजट जरती हूँ जि हों ो मही ाों तज चल ोवाली मेरी जार्यशालाओं जे संचाल ा में महत्वपूर्ज शैजजिज तथा सामयिज सहज ारिता दी है। छुट्टि जे दि ाों तथा ऑफिस समय जे बाहर भी घंटों तज घर जी चिंता ा जर

जे 'भारतीय भाषा ज्योति' शृंजला जी पुस्तजों जे ािर्मा ा में मजा हो ाा मुझे उ ा जी ही मदद से जार्यसाध्य हुआ है।

उन सभी छात्रों एवं शिक्षकों के प्रति मैं अग्रिम रूप से अपना आभार व्यक्त करना चाहती हूँ जो इस सामग्री का उपयोग करेंगे और इस के विषय में अपने विचार तथा प्रतिक्रियाएँ हमें अवगत कराएँगे।

मैसूर
15/5/2005

**बी. श्यामला कुमारी**
प्रो. एवं उपनिदेशक
भारतीय भाषा संस्थान, मैसूर

# प्राक्कथन

सदियों से भारत में बहुभाषिकता का प्रचलन रहा है -- यह बात अब सर्वजनविदित है। वाणिज्य और अर्थ-व्यवस्था की दृष्टि से जो देश बहुत आगे बढ़ गये हैं ऐसे देशों के निवासियों के लिए भारत की बहुभाषिकता अभी भी पहेली जैसी ही है। उनके देशों में अनेक नस्ल के लोग अपने गीत-संगीत, खाना-खजाना, वेश-आभूषण तथा रहन-सहन को लेकर आते रहे हैं, पर कुछ ही समय में उनका अपनत्व विलीन हो जाता है। अतः उनके लिए भारत में एक साथ अनेक भाषाओं का इस क़दर सदियों से कथित, पठित, प्रस्फुटित रह पाना एक अजीबो-ग़रीब मिसाल जैसा है जिसकी व्याख्या दे पाना मुश्किल काम है। पर किसी भारतीय की रोज़मर्रे की ज़िन्दगी की ओर अगर हम ग़ौर करें तो यह देखेंगे कि वह एक ही साथ प्रतिदिन अलग अलग काम में पृथक् पृथक् परिस्थितियों में भिन्न भिन्न भाषा का प्रयोग करता है। अगर हम देखते हैं कि कोई चाय के बगीचे में मज़दूरों के साथ बिहारी बोलियों में, उनके संचालकों के साथ असमिया में, दफ्तर में अंग्रेज़ी में और मनोरंजन के लिए फिल्म तथा टी.वी. में हिंदी का व्यवहार करता है और घर में अपने लोगों के साथ बंगला में बात करता है तो हमें ऐसी स्थिति में कोई अस्वाभाविकता नज़र नहीं आती है। यहाँ न केवल व्यक्ति बहुभाषी है, भाषिक स्थितियों में भी बहुभाषिकता ग्रथित है। वह तभी संभव हो सकता है जब किसी मुल्क में भाषाएँ जोड़ने का काम करती हैं, तोड़ने का नहीं। लोग अक्सर यह भूल जाते हैं कि भारत में आए, बसे और जन्मे हज़ारों क्षेत्र के लोगों के लिए उनकी भाषाएँ ही वह साधन रही हैं जो एक दूसरे को आपस में जोड़ती रही हैं।

*भारतीय भाषा संस्थान* इसी भाषिक संयोग को, आदान-प्रदान को बर्क़रार रखने में और इसमें और इज़ाफा करने के काम में अपने को समर्पित करता आया है। आधुनिक भारतीय भाषाओं

के शिक्षण-प्रशिक्षण का क्षेत्र इस संस्थान के लिए सब से महत्वपूर्ण क्षेत्र रहा है। यहाँ से प्रकाशित पाँच सौ पचास के क़रीब किताबों में से आधी से ज़्यादा भाषा-शिक्षण के क्षेत्र में ही हो रही हैं।

जैसा कि भारतीय भाषा के अध्ययन-अध्यापन से जुड़े लोगों को पता ही है, 1969 में स्थापित होने के बाद से *भारतीय भाषा संस्थान* का मुख्य उद्देश्य रहा है सभी भारतीय भाषाओं का विकास करना एवं उनमें आवश्यकतानुसार पाठ्य-सामग्री तैयार करना। इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए मुख्य भारतीय भाषाओं के अलावा बहुत सी जनजातीय भाषाओं पर भी शोध हो रहा है और उनमें पाठ्य-सामग्री तैयार की जा रही हैं। इसके अतिरिक्त त्रिभाषा सूत्र के अंतर्गत भारतीय भाषा संस्थान के मैसूर, पूणे, भुवनेश्वर, पाटियाला, सोलन, लखनऊ एवं गुवाहाटी में स्थित क्षेत्रीय भाषा केंद्रों के माध्यम से प्रति वर्ष जुलाई से अप्रैल तक भारत के विभिन्न राज्यों के अध्यापकों को उनकी इच्छानुसार अथवा संबंधित राज्य की भाषा प्रणाली के अंतर्गत वांछित भाषाओं में दस मास का गहन प्रशिक्षण दिया जाता है। इस प्रशिक्षण के उपरांत ये अध्यापक सीखी गई भाषा को संबंधित राज्यों के विद्यालयों में पाठ्यक्रम के अंतर्गत अथवा ऐच्छिक विषय के रूप में पढ़ाते हैं।

पर अब तक द्वितीय भाषा शिक्षण की जितनी अच्छी किताबें आती रही हैं -- खास तौर पर भारतीय भाषाओं के सीखने सिखाने की किताबें -- वे सभी अंग्रेज़ी के माध्यम से ही रची-बनी छपी-छपाई गयी हैं। उनके रचयिता और प्रकाशक शायद सोचते हैं कि अंग्रेज़ी के माध्यम को अपनाने से द्वितीय भाषा शिक्षण और विदेशी भाषा शिक्षण दोनों के लिए उनकी किताबें प्रयोग में आ सकती हैं। सोचा होगा कि इस तरह से ऐसी किताबें बाज़ार में खरी उतरेंगी। लेकिन दक्षिण एशियाई देशों में बसे और यहाँ के किसी न किसी भाषा को मातृभाषा के रूप में बोलने वालों के लिए किसी भारतीय भाषा को सीखना और इसके दायरे के बाहर के लोगों के लिए हमारी भाषाओं पर अधिकार प्राप्त करना दो बिलकुल अलग शिक्षण-प्रक्रियाएँ हैं। अतः इन दोनों लक्ष्य-गोष्ठियों के लिए दो अलग तरह की सामग्री की आवश्यकता है। एक और कदम आगे जा कर अपने लंबे तजुर्बे से मैं यह भी कह सकता हूँ कि अगर किसी भारतीय को एक अन्य भारतीय भाषा सिखनी-सिखानी है तो वह काम अगर एक भारतीय भाषा के ज़रिये ही अच्छी तरह की जा सकती है। उस लिहाज़ से माध्यम भाषा

के रूप में हिंदी का नाम आना स्वाभाविक है कारण इसको मातृ-भाषा तथा अन्य-भाषा के रूप में बोलने-जानेवाले भारतीय लोगों की संख्या इतनी बड़ी है कि भारतीय संदर्भ में हिंदी के माध्यम से अन्य अनुसूचित भाषाओं को सिखाने की वैज्ञानिक ढंग से प्रस्तुत सामग्री अब तक क्यों नहीं आयी थी, यही एक आश्चर्य-जनक बात है। इस कमी की आपूर्ति के लिए और इन ज़रूरतों को देखते हुए भारतीय भाषा संस्थान ने **'भारतीय भाषा ज्योति'** की एक पुस्तक-श्रृंखला की संकल्पना की है। यह पुस्तक उस शृंखला की एक कड़ी है।

त्रिभाषा सूत्र के अंतर्गत हिंदी भाषी राज्यों में अन्य भारतीय भाषाओं का तीसरी भाषा के रूप में प्रचलन तो अवश्य हुआ है परंतु भाषा अध्यापकों एवं पुस्तकों की कमी होने के कारण वांछित सफलता नहीं मिल पाई। अन्य भारतीय भाषाओं एवं विशेष रूप से दक्षिण भारतीय भाषाओं के अध्ययन एवं अध्यापन हेतु उत्तर प्रदेश की राज्य सरकार एवं कुछ स्वायत्त संस्थाओं ने एक अभियान कुछ वर्ष पहले प्रारंभ किया था। चयनित भाषाओं की वांछित पुस्तक एवं भाषा अध्यापकों के विशिष्ट प्रशिक्षण एवं नियुक्ति हेतु राज्य सरकार ने *भारतीय भाषा संस्थान* का सहयोग आवश्यक समझा। इसी सहयोग की कड़ी में उत्तर प्रदेश की राज्य सरकार के अनुरोध पर *भारतीय भाषा संस्थान* ने राज्य के भाषा विभाग के साथ मिलकर असमिया, बंगला, ओड़िया, मराठी, गुजराती, सिंधी, कश्मीरी, पंजाबी, कन्नड़, मलयाळम, तमिल एवं तेलुगु भाषाओं की पाठ्यसामग्री के निर्माण हेतु कार्यशालाएँ आयोजित कीं। इन कार्यशालाओं के माध्यम से इन सभी भाषाओं की पाठ्य पुस्तकें तैयार की गई थीं। ये पुस्तकें **'भारतीय भाषा ज्योति'** पुस्तक-श्रृंखला के अंतर्गत आ रही हैं। हरिद्वार के ब्रह्मवर्चस शोध संस्थान के अनुरोध पर उन के ही सहयोग में *कन्नड़, मलयाळम, तमिल* तथा *तेलुगु* पुस्तकों का मुद्रण तथा प्रकाशन हुआ है। इतिमध्य जम्मू के डोग्री संस्था की प्रार्थना के अनुसार उन के सहयोग में *डोग्री* पुस्तक का निर्माण तथा प्रकाशन भी हुआ है और कश्मीर के बाहर रहनेवाले कश्मीरिओं के अनुरोध पर *कश्मीरी* पुस्तक का प्रकाशन हमारे संस्थान ने किया है। बाकी छह पुसतकों *असमिया, बंगला, मराठी, गुजराती, पंजाबी* तथा *ओड़िया* का प्रकाशन अब हो रहा है।

*भारतीय भाषा ज्योति सिंधी* पुस्तक का प्रकाशन भी गुजरात के कच्छ के इंडियन इनस्टिट्यूट ऑफ सिंधोलजी के साथ हमारा संस्थान करनेवाला है।

मैं आशा करता हूँ कि *भारतीय भाषा ज्योति* श्रृंखला की यह **बंगला** पुस्तक समस्त हिंदी भाषा-भाषियों के लिए उपयोगी होगी। इसके माध्यम से वे न केवल संबंधित भाषा के अध्ययन में रुचि का परिचय लेंगे, अपितु उसके प्रचार एवं प्रसार में भी अपना अमूल्य योगदान देंगे।

मैसूर **उदय नारायण सिंह**

15/5/2005 निदेशक, भारतीय भाषा संस्थान

# बंगला लिपि तथा उच्चारण

बंगला तथा हिंदी भाषाओं की लिपियों का मूल रूप एक ही है। लेकिन वर्तमानकाल की 'बंगला वर्णमाला' आकार में हिंदी की देवनागरी वर्णमाला से कुछ अलग लगती है।

बंगला वर्णमाला परिवर्धित देवनागरी के साथ नीचे दी गई है।

स्वर वर्ण

অ আ ই ঈ উ ঊ ঋ
अ आ इ ई उ ऊ ऋ

এ ঐ ও ঔ
ए ऐ ओ औ

व्यंजन वर्ण

ক খ গ ঘ ঙ
क ख ग घ ङ

চ ছ জ ঝ ঞ
च छ ज झ ञ

ট ঠ ড ঢ ণ
ट ठ ड ढ ण

ত থ দ ধ ন
त थ द ध न

প ফ ব ভ ম
प फ ब भ म

য র ল

| | | | |
|---|---|---|---|
| য | র | ল | |
| শ | ষ | স | হ |
| श | ष | स | ह |
| ড় | ঢ় | ৎ | য় |
| ड़ | ढ़ | त् | य |
| ং | ঃ | ঁ | |
| अं | अः | ँ | |

देखिए कि बंगला वर्णमाला में 11 स्वराक्षर हैं और 36 व्यंजनाक्षर हैं। ध्यान दें कि बंगला और हिंदी की कुछ ध्वनियों के उच्चारण में विभिन्नताएँ हैं। उदाहरण के लिए पहला स्वराक्षर 'অ' (अ) का उच्चारण हिंदी उच्चारण से अलग है। बंगला 'অ' (अ) के उच्चारण में 'ओ' ध्वनि का प्रभाव है।

1. 'ং' इसका उच्चारण हिंदी 'ङ' जैसा है और यह अनुस्वार को दिखाता है। जैसा -- বংশ (बंशो) 'वंश'
2. 'ঃ' इसका उच्चारण कहीं कहीं हिंदी के 'ह' जैसा है और कहीं पूर्ववर्ती व्यंजन-ध्वनि के द्वित्व का द्योतक भी होता है और यह विसर्ग को दिखाता है। जैसा -- যাঃ (जाह्) 'जाओ'; দুঃখ (दुक्खो) 'दुःख'
3. 'ঁ' इसका धर्म हिंदी के समान अनुनासिकता दिखाना है। जैसे -- চাঁদ (चाँद) 'चाँद'
4. '্' इस का प्रयोग स्वतंत्र व्यंजन वर्ण को दिखाना है। जैसे -- বাক্চাতুরী (बाक्चातुरी) वाक्चातुरी, দিক্ (दिक्) 'दिशा'
5. 'ৎ' इस व्यंजनाक्षर का उच्चारण हिंदी के 'त्' जैसा है और यह शब्दों के बीच में संयुक्ताक्षर के पहले अक्षर के स्थान पर और शब्द के अंत में आता है। जैसे -- উৎসব (उत्सव) उत्सव, অসৎ (असत्) असत्।

6. बंगला स्वरों में ह्रस्व और दीर्घ ध्वनियों के उच्चारण में कोई अंतर नहीं है। उदाहरण के लिए लिखने में 'ই' (इ) और 'ঈ' (ई) अथवा 'উ' (उ) और 'ঊ' (ऊ) में फरक है। लेकिन उच्चारण में अंतर नहीं है। बंगला के 'ঐ' (ऐ) का उच्चारण 'ओई' की तरह है और 'ঔ' (औ) का उच्चारण 'ओउ' जैसा होता है। इस प्रकार बंगला स्वरों के उच्चारण हिंदी से भिन्न हैं। हिंदी की तुलना में बंगला भाषा की कुछ व्यंजन ध्वनिओं के उच्चारण तथा उनके प्रतिनिधित्व करनेवाले अक्षरों के बीच में जो विशेषताएँ हैं उन के विवरण नीचे दिए गए हैं।

7. बंगला के दंत्य 'ন' (न) और मूर्धन्य 'ণ' (ण) ध्वनियों के उच्चारण में अंतर नहीं है।

8. बंगला में हिंदी के 'ব' (ब) तथा 'व' ध्वनियों के लिए दो अक्षर भी नहीं हैं तथा दो उच्चारण भी नहीं हैं। एक ही उच्चारण तथा एक अक्षर है, वह है 'ব' (ब) का।

| बंगला शब्द | बंगला शब्द देवनागरी लिपि में | बंगला शब्द का उच्चारण | हिंदी शब्द |
|---|---|---|---|
| বারাণসী | बाराणसी | बारानोशि | वाराणसी |
| বৃন্দাবন | बृन्दाबन | बृन्दाबन | वृंदावन |
| বর্তমান | बर्तमान | बर्तोमान | वर्तमान |
| অবিনাশ | अबिनाश | अबिनाश | अविनाश |
| অবাস্তব | अबास्तब | अबास्तोब | अवास्तव |

9. शब्द के बीच या अंत में जब संयुक्ताक्षर के दूसरे वर्ण 'ব' (ब) या 'ম' (म) होता है तब ব (ब) तथा ম (म) का लोप होता है और पहले व्यंजन का दित्व होता है।

| बंगला शब्द | बंगला शब्द देवनागरी लिपि में | बंगला शब्द का उच्चारण | हिंदी शब्द |
|---|---|---|---|
| আশ্বিন | आश्विन | आश्शिन | आश्विन |
| ভীষ্ম | भीष्म | भिश्शो | भीष्म |
| বিস্ময় | विस्मय | बिश्शय | विस्मय |
| পদ্ম | पद्म | पद्दो | पद्म |
| অন্বেষণ | अन्बेषण | अन्नेशन | अन्वेषण |
| উচ্ছ্বাস | उच्छ्बास | उच्छाश | उच्छ्वाश |

| उज्ज्वल | उज्ज्बल | उज्जल | उज्ज्वल |
|---|---|---|---|

**10.** लिपि में अलग अलग होते हुए भी दोनों का उच्चारण 'न' (न) जैसा ही है। 'শ' (श), 'ষ' (ष) और 'স' (स) अक्षरों के उच्चारण एक ही प्रकार का होता है और वह उच्चारण 'শ' (श) जैसा है। उदाहरण --

| बंगला शब्द | बंगला शब्द देवनागरी लिपि में | बंगला शब्दों का उच्चारण | हिंदी शब्द |
|---|---|---|---|
| শহর | शहर | शहोर | शहर |
| শব্দ | शब्द | शब्दो | शब्द |
| মুশকিল | मुशकिल | मुशकिल | मुश्किल |
| ইশারা | इशारा | इशारा | इशारा |
| মশা | मशा | मशा | मच्छर |
| মালিশ | मालिश | मालिश | मालिश |
| সকল | सकल | शकोल, शब | सकल, सब |
| সচেতন | सचेतन | शचेतन | सचेतन |
| শাসন | शासन | शाशोन | शासन |
| রস | रस | रश | रस |
| মানস | मानस | मानोश | मानस |
| ষষ্ঠী | षष्ठी | शोश्ठी | षष्टी |
| ষাট | षाट | शाट | साठ |
| নিষেধ | निषेध | निशेध | निषेध |
| আকর্ষণ | आकर्षण | आकोर्शन | आकर्षण |
| মানুষ | मानुष | मानुश | मनुष्य |

| সরিষা | सरिषा | शोरिशा | सरसों |
|---|---|---|---|

लेकिन कुछ संयुक्ताक्षरों में 'স' (स) का उच्चारण भी होता है। उदाहरणः --

| बंगला शब्द | बंगला शब्द देवनागरी लिपि में | बंगला शब्द का उच्चारण | हिंदी शब्द |
|---|---|---|---|
| শৃগাল | शृगाल | सृगाल | लोमड़ी |
| মিশ্রণ | मिश्रन | मिस्रन | मिश्रण |
| শ্রমিক | श्रमिक | स्रमिक | श्रमिक |
| পরিশ্রম | परिश्रम | परिस्रम | परिश्रम |
| স্নাতক | स्नातक | स्नातोक | स्नातक |
| স্নান | स्नान | स्नान | स्नान |
| স্নায়ু | स्नायु | स्नायु | स्नायु |
| বস্তু | बस्तु | बोस्तु | वस्तु, चीज़ |
| স্থল | स्थल | स्थल | स्थल |
| স্থান | स्हान | स्थान | स्थान |
| সংস্থা | संस्हा | शंस्था | संस्था |

11. जब बंगला में শ্ + ব (श् + ब) अथवा শ্ + ম (श् + म) संयुक्ताक्षर शब्द के आरंभ में आता है तब उच्चारण में सिर्फ 'শ' (श) ही होता है।

| बंगला शब्द | बंगला शब्द देवनागरी लिपि में | बंगला शब्द का उच्चारण | हिंदी शब्द |
|---|---|---|---|
| স্বর্গ | स्बर्ग | शर्गो | स्वर्ग |
| স্বপ্ন | स्बप्न | शप्नो | स्वप्न |
| স্বাধীন | स्बाधीन | शाधिन | स्वाधीन |

| | | | |
|---|---|---|---|
| শ্বাস | श्वास | शाश | साँस |
| শ্মশান | श्मशान | शशान | श्मशान |

12. बंगला के 'ক্ষ' (क्ष) अक्षर का उच्चारण ক্খ (क्ख) जैसा है। उस के अनुसार नीचे दिए गए शब्दों पर ध्यान दीजिए।

| बंगला शब्द | बंगला शब्द देवनागरी लिपि में | बंगला शब्द का उच्चारण | हिंदी शब्द |
|---|---|---|---|
| অক্ষর | अक्षर | अक्खोर | अक्षर |
| লক্ষ্মী | लक्ष्मी | लक्खि | लक्ष्मी |
| বৃক্ষ | बृक्ष | बृक्खो | वृक्ष |

13. ত্ + ম (त् + म) के संयुक्ताक्षर का उच्चारण ত্ + ত (त् + त) होता है।

| बंगला शब्द | बंगला शब्द देवनागरी लिपि में | बंगला शब्द का उच्चारण | हिंदी शब्द |
|---|---|---|---|
| আত্মা | आत्मा | आत्ता | आत्मा |
| আত্মীয় | आत्मीय | आत्तिओ | आत्मीय |
| আত্মজা | आत्मजा | आत्तोजा | आत्मजा |

14. স্ + হ (स् + ह) का संयुक्ताक्षर उच्चारण में স্থ (स्थ) हो जाता है।

| बंगला शब्द | बंगला शब्द देवनागरी लिपि में | बंगला शब्द का उच्चारण | हिंदी शब्द |
|---|---|---|---|
| সংস্হা | संस्हा | शंस्था | संस्था |

| | | | |
|---|---|---|---|
| স্থান | स्हान | स्थान | स्थान |
| সুস্থ | सुस्ह | शुस्थो | स्वस्थ |
| অসুস্থ | असुस्ह | अशुस्थो | अस्वस्थ्व |

15. 'য' (य) और 'জ' (ज) का उच्चारण एक जैसा है। यह उच्चारण है 'জ' (ज) का।

| बंगला शब्द | बंगला शब्द देवनागरी लिपि में | बंगला शब्द का उच्चारण | हिंदी शब्द |
|---|---|---|---|
| জল | जल | जल | जल, पानी |
| জনতা | जनता | जनोता | जनता |
| যমুনা | यमुना | जोमुना | यमुना |
| যশোদা | यशोदा | जशोदा | यशोदा |

16. 'য়' (य) स्वरों के बीच में तथा शब्द के अंत में आता है।

| बंगला शब्द | बंगला शब्द देवनागरी लिपि में | बंगला शब्द का उच्चारण | हिंदी शब्द |
|---|---|---|---|
| ময়ূর | मयूर | मोयूर | मोर |
| ময়না | मयना | मयना | मैना |
| শয়তান | शयतान | शयतान | शैतान |
| কোথায় | कोथाय | कोथाय | कहाँ |
| দেওয়া | देओया | देवा | देना |

बंगला लिपि पढ़ाने के लिए नीचे दिए गए दो तरीकों में से अध्यापक किसी एक को अपना सकते हैं।

पहले तरीके में सभी अक्षरों को वर्णमाला क्रम के अनुसार पढ़ा सकते हैं। इस प्रकार परम्परागत रीति में सभी अक्षरों को पढ़ाकर शब्द तथा वाक्य निर्माण की ओर आगे बढ़ना है।

दूसरे तरीके में अक्षरों के रूप सादृश्य तथा इनके लिखने में हाथ चलाने की रीति के आधार पर अक्षरों का वर्गीकरण करके अक्षरों के साथ साथ शब्द तथा वाक्य भी सिखा सकते हैं।

शिक्षार्थी की सुविधा के लिए बंगला वर्णमाला के सभी अक्षरों के लिखने के क्रम, स्वराक्षरों की मात्राएँ, बंगला बारह खड़ी, रूप सादृश्य के आधार पर बंगला अक्षर के विभाग, संयुक्ताक्षर के विभाग, बंगला अंक तथा लिपि पाठ का एक नमूना आदि इस लेखन में दिए गए हैं।

**1. बंगला के अक्षर लिखने में हाथ चलाने की रीतिः--**

## 2. बंगला स्वराक्षरों की मात्राएँ

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 1. | আ<br>आ | া<br>ा | কা<br>का | মা<br>मा | সা<br>सा |
| 2. | ম্প<br>इ | ি<br>ि | ছি<br>छि | পি<br>पि | নি<br>नि |
| 3. | ঈ<br>ई | ী<br>ी | খী<br>खी | হী<br>ही | লী<br>ली |
| 4. | উ<br>उ | ু<br>ु | তু<br>तु | ঘু<br>घु | চু<br>चु |
| 5. | ঊ<br>ऊ | ূ<br>ू | ঝূ<br>झू | টূ<br>टू | দূ<br>दू |
| 6. | ঋ<br>ऋ | ৃ<br>ृ | শৃ<br>शृ | কৃ<br>कृ | তৃ<br>तृ |
| 7. | এ<br>ए | ে<br>े | কে<br>के | লে<br>ले | হে<br>हे |
| 8. | ঐ<br>ऐ | ৈ<br>ै | গৈ<br>गै | থৈ<br>थै | দৈ<br>दै |
| 9. | ও<br>ओ | ো<br>ो | পো<br>पो | ডো<br>डो | নো<br>नो |
| 10. | ঔ<br>औ | ৌ<br>ौ | ধৌ<br>धौ | কৌ<br>कौ | শৌ<br>शौ |

## 3. बंगला व्यंजनाक्षर स्वराक्षरों की मात्राओं के साथ (बंगला बारह खड़ी)

| ক<br>क | কা<br>का | কি<br>कि | কী<br>की | কু<br>कु | কূ<br>कू | কৃ<br>कृ | কে<br>के | কৈ<br>कै | কো<br>को | কৌ<br>कौ | কং<br>कं | কঃ<br>कः |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| খ<br>ख | খা<br>खा | খি<br>खि | খী<br>खी | খু<br>खु | খূ<br>खू | খৃ<br>खृ | খে<br>खे | খৈ<br>खै | খো<br>खो | খৌ<br>खौ | খং<br>कं | খঃ<br>खः |
| গ<br>ग | গা<br>गा | গি<br>गि | গী<br>गी | গু<br>गु | গূ<br>गू | গৃ<br>गृ | গে<br>गे | গৈ<br>गै | গো<br>गो | গৌ<br>गौ | গং<br>गं | গঃ<br>गः |
| ঘ<br>घ | ঘা<br>घा | ঘি<br>घि | ঘী<br>घी | ঘু<br>घु | ঘূ<br>घू | ঘৃ<br>घृ | ঘে<br>घे | ঘৈ<br>घै | ঘো<br>घो | ঘৌ<br>घौ | ঘং<br>घं | ঘঃ<br>घः |
| ঙ<br>ङ | ঙা<br>ङा | ঙি<br>ङि | ঙী<br>ङी | X | X | X | X | X | X | X | X | X |
| চ<br>च | চা<br>चा | চি<br>चि | চী<br>ची | চু<br>चु | চূ<br>चू | X | চে<br>चे | চৈ<br>चै | চো<br>चो | চৌ<br>चौ | চং<br>चं | চঃ<br>चः |
| ছ<br>छ | ছা<br>छा | ছি<br>छि | ছী<br>छी | ছু<br>छु | ছূ<br>छू | ছৃ<br>छृ | ছে<br>छे | ছৈ<br>छै | ছো<br>छो | ছৌ<br>छौ | ছং<br>छं | ছঃ<br>छः |
| জ<br>ज | জা<br>जा | জি<br>जि | জী<br>जी | জু<br>जु | জূ<br>जू | জৃ<br>जृ | জে<br>जे | জৈ<br>जै | জো<br>जो | জৌ<br>जौ | জং<br>जं | জঃ<br>जः |
| ঝ<br>झ | ঝা<br>झा | ঝি<br>झि | ঝি<br>झि | ঝু<br>झु | ঝূ<br>झू | X | ঝে<br>झे | X | ঝো<br>झो | ঝৌ<br>झौ | ঝং<br>झं | ঝঃ<br>झः |
| ঞ<br>ञ | ঞা<br>ञा | ঞি<br>ञि | X | X | X | X | X | X | X | X | X | X |
| ট<br>ट | টা<br>टा | টি<br>टि | টী<br>टी | টু<br>टु | টূ<br>टू | X | টে<br>टे | টৈ<br>टै | টো<br>टो | টৌ<br>टौ | টং<br>टं | টঃ<br>टः |
| ঠ | ঠা | ঠি | ঠী | ঠু | ঠূ | X | ঠে | X | ঠো | ঠৌ | ঠং | ঠঃ |

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ঠ | ঠা | ঠি | ঠী | ঠু | ঠূ | | ঠে | | ঠো | ঠৌ | ঠং | ঠঃ |
| ড<br>ड | ডা<br>डा | ডি<br>डि | ডী<br>डी | ডু<br>डु | ডূ<br>डू | X | ডে<br>डे | X | ডো<br>डो | ডৌ<br>डौ | ডং<br>डं | ডঃ<br>डः |
| ঢ<br>ढ | ঢা<br>ढा | ঢি<br>ढि | ঢী<br>ढी | ঢু<br>ढु | ঢূ<br>ढू | X | ঢে<br>ढे | X | ঢো<br>ढो | ঢৌ<br>ढौ | ঢং<br>ढं | ঢঃ<br>ढः |
| ণ<br>ण | ণা<br>णा | ণি<br>णि | ণী<br>णी | ণু<br>णु | ণূ<br>णू | ণৃ<br>णृ | ণে<br>णे | ণৈ<br>णै | ণো<br>णो | ণৌ<br>णौ | ণং<br>णं | ণঃ<br>णः |
| ত<br>त | তা<br>ता | তি<br>ति | তী<br>ती | তু<br>तु | তূ<br>तू | তৃ<br>तृ | তে<br>ते | তৈ<br>तै | তো<br>तो | তৌ<br>तौ | তং<br>तं | তঃ<br>तः |
| থ<br>थ | থা<br>था | থি<br>थि | থী<br>थी | থু<br>थु | থূ<br>थू | X | থে<br>थे | থৈ<br>थै | থো<br>थो | থৌ<br>थौ | থং<br>थं | থঃ<br>थः |
| দ<br>द | দা<br>दा | দি<br>दि | দী<br>दी | দু<br>दु | দূ<br>दू | দৃ<br>दृ | দে<br>दे | দৈ<br>दै | দো<br>दो | দৌ<br>दौ | দং<br>दं | দঃ<br>दः |
| ধ<br>ध | ধা<br>धा | ধি<br>धि | ধী<br>धी | ধু<br>धु | ধূ<br>धू | ধৃ<br>धृ | ধে<br>धे | ধৈ<br>धै | ধো<br>धो | ধৌ<br>धौ | ধং<br>धं | ধঃ<br>धः |
| ন<br>न | না<br>ना | নি<br>नि | নী<br>नी | নু<br>नु | নূ<br>नू | নৃ<br>नृ | নে<br>ने | নৈ<br>नै | নো<br>नो | নৌ<br>नौ | নং<br>नं | নঃ<br>नः |
| প<br>प | পা<br>पा | পি<br>पि | পী<br>पी | পু<br>पु | পূ<br>पू | পৃ<br>पृ | পে<br>पे | পৈ<br>पै | পো<br>पो | পৌ<br>पौ | পং<br>पं | পঃ<br>पः |
| ফ<br>फ | ফা<br>फा | ফি<br>फि | ফী<br>फी | ফু<br>फु | X | X | ফে<br>फे | ফৈ<br>फै | ফো<br>फो | ফৌ<br>फौ | ফং<br>फं | ফঃ<br>फः |
| ব<br>ब | বা<br>बा | বি<br>बि | বী<br>बी | বু<br>बु | বূ<br>बू | বৃ<br>बृ | বে<br>बे | বৈ<br>बै | বো<br>बो | বৌ<br>बौ | বং<br>बं | বঃ<br>बः |
| ভ | ভা | ভি | ভী | ভু | ভূ | ভৃ | ভে | ভৈ | ভো | ভৌ | ভং | ভঃ |

| भ | भा | भि | भी | भु | भू | भृ | भे | भै | भो | भौ | भं | भः |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|

| | | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ম<br>म | মা<br>मा | মি<br>मि | মী<br>मी | মু<br>मु | মূ<br>मू | মৃ<br>मृ | মে<br>मे | মৈ<br>मै | মো<br>मो | মৌ<br>मौ | মং<br>मं | মঃ<br>मः |
| য<br>य | যা<br>या | যি<br>यि | যী<br>यी | যু<br>यु | যূ<br>यू | X | যে<br>ये | যৈ<br>यै | যো<br>यो | যৌ<br>यौ | যং<br>यं | যঃ<br>यः |
| র<br>र | রা<br>रा | রি<br>रि | রী<br>री | রু<br>रु | রূ<br>रू | X | রে<br>रे | রৈ<br>रै | রো<br>रो | রৌ<br>रौ | রং<br>रं | রঃ<br>रः |
| ল<br>ल | লা<br>ला | লি<br>लि | লী<br>ली | লু<br>लु | X | X | লে<br>ले | লৈ<br>लै | লো<br>लो | লৌ<br>लौ | লং<br>लं | লঃ<br>लः |
| শ<br>श | শা<br>शा | শি<br>शि | শী<br>शी | শু<br>शु | শূ<br>शू | শৃ<br>शृ | শে<br>शे | শৈ<br>शै | শো<br>शो | শৌ<br>शौ | শং<br>शं | শঃ<br>शः |
| ষ<br>ष | ষা<br>षा | ষি<br>षि | ষি | X | X | ষৃ<br>षृ | ষে<br>षे | X | ষো<br>षो | X | X | X |
| স<br>स | সা<br>सा | সি<br>सि | সী<br>सी | সু<br>सु | সূ<br>सू | সৃ<br>सृ | সে<br>से | সৈ<br>सै | সো<br>सो | সৌ<br>सौ | সং<br>सं | সঃ<br>सः |
| হ<br>ह | হা<br>हा | হি<br>हि | হী<br>ही | হু<br>हु | হূ<br>हू | হৃ (হৃ)<br>हृ | হে<br>हे | হৈ<br>है | হো<br>हो | হৌ<br>हौ | হং<br>हं | হঃ<br>हः |
| ক্ষ<br>क्ष | ক্ষা<br>क्षा | ক্ষি<br>क्षि | ক্ষী<br>क्षी | ক্ষু<br>क्षु | ক্ষূ<br>क्षू | ক্ষৃ<br>क्षृ | ক্ষে<br>क्षे | X | ক্ষো<br>क्षो | ক্ষৌ<br>क्षौ | ক্ষং<br>क्षं | ক্ষঃ<br>क्षः |

**4.** बंगला वर्णमाला के अक्षरों को आकृति के आधार पर नौ विभागों में बाँटा जा सकता है जो नीचे दिए गए हैं। हर विभाग के नीचे कुछ उदाहरण शब्दों का गठन भी किया गया है।

**4.1**

| ত | অ | আ | ও | ঔ | া | ো | ৌ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| त | अ | आ | ओ | औ | ा | ो | ौ |

তত (तत) আতা (आता)

অত (अत) তোতা (तोता)

ও (ओ) তাত (तात)

**4.2**

| হ | ই | ঈ | ি | ী |
|---|---|---|---|---|
| ह | इ | ई | ि | ी |

হাই (हाइ) হাতা (हाता) হোতা (होता)

হও (हओ) হাতী (हाति) ওই (ओइ)

হাত (हात) তাই (ताइ)

হিত (हित) ইতি (इति)

**4.3**

| এ | ঐ | ঞ | ে | ৈ |
|---|---|---|---|---|
| ए | ऐ | ञ | ॎ | ॎॎ |

এত (ऐतो) হে (हे)

এস্প (एइ) হৈ হৈ (होइ होइ)

**4.4**

| ব | র | ক | ধ | ঝ | ঋ | ৎ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ब | र | क | ध | झ | ऋ | ् |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| বক | (बक) | কর | (कर) | রাত | (रात) | হার | (हार) |
| বর | (बर) | ধার | (धार) | বোঝা | (बोझा) | তারা | (तारा) |
| বধ | (बध) | রবি | (रोबि) | বৃক | (बृक) | তাক | (ताक) |
| ধর | (धर) | বম্প | (बोइ) | বীর | (बिर) | তীর | (तिर) |
| বার | (बार) | কম্প | (कोइ) | ঋক | (रिक) | ধৃত | (धृतो) |

**4.5**

| ণ | ন | ল | শ | গ | প |
|---|---|---|---|---|---|
| ण | न | ल | श | ग | प |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| বন | (बन) | গাধা | (गाधा) | শাল | (शाल) | পাতা | (पाता) |
| পণ | (पन) | শত | (शतो) | কাশ | (काश) | পেতল | (पेतोल) |
| ঋণ | (रिन) | শাক | (शाक) | কাল | (काल) | পুতুল | (पुतुल) |
| লাল | (लाल) | আকাশ | (आकाश) | পাল | (पाल) | তাল | (ताल) |
| গগন | (गगोन) | গোলাপ | (गोलाप) | পান | (पान) | গাল | (गाल) |

**4.6**

| ড | ড় | উ | ঊ | জ | ভ | ঙ | ু | ূ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ड | ड़ | उ | ऊ | ज | भ | ङ | ु | ू |

রঙ (रङ) আলু (आलु) উম্প (उड्) ভাত
(भात)

জল (जल) কূপ (कुप) ওড়িশা (ओड़िशा) ভেতর
(भेतोर)

ডাব (डाब) আগুন (आगुन) উল (उल) ভুল (भुल)

কাগজ (कागोज) রূপা/রূপা (रुपा) ঋতু (रितु)

ভাল (भालो)

বড় (बरो) কাপড় (कापोड़) ঊরু/ঊরু (उरु) ভালুক (भालुक)

ভবন (भबोन) উনুন (उनुन) কাজ (काज) শোভা (शोभा)

**4.7**

| য | য় | ষ | ফ | ঘ | খ | স | ম |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| *य | य़ | ष | फ | घ | ख | स | म |

| | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| খাতা | (खाता) | খবর | (खबोर) | ঘাস | (घाश) | খাল | (खाल) |
| মেঘ | (मेघ) | বয়স | (बयोश) | যব | (जब) | মাস | (माश) |
| খেলা | (खेला) | মন | (मन) | যেমন | (जैमोन) | শেষ | (शेश) |
| ফল | (फल) | মানুষ | (मानुष) | যদি | (जोदि) | সাবান | (शाबान) |

**4.8**

| ঢ | ঢ় | [illegible] | ঠ | চ | ছ | দ |
|---|---|---|---|---|---|---|
| ढ | ढ़ | ट | ठ | च | छ | द |

চোখ (चोख) ছয় (छय) চা (चा) ঔা (आटा)

ছাতা (छाता) ছাগল (छागोल) চাল (चाल) মৌা (मोटा)

ঢাল (ढाल) আষাঢ় (आशार) চামচ (चामोच) দাদা (दादा)

গাঢ় (गाढ़ो) ছাম্প (छाइ) ছোলা (छोला) দিদি (दिदि)

ৗাকা (टाका) পিঠে (पिठे) ছানা (छाना) দিন (दिन)

ঢাক (ढाक) ঠাকুর (ठाकुर) ঠিকানা (ठिकाना) দোকান (दोकान)

**4.9**

| ৎ | ং | ঃ | ঁ |
|---|---|---|---|
| त् | ं | ः | ँ |

চাঁদ (चाँद) দুঃখ (दुक्खो) কাঁচ (काँच) রং (रङ)

হাঁস (हाँस) নিঃসহায় (निःशहाय) খাঁচা (खाँचा) শাঁখা (शाँखा)

সৎ (शत्) সং (शङ) সংসার (शंशार) বাঁকা (बाँका)

জগৎ (जगोत्) বাংলা (बाङला) বংশ (बंशो) কাঁচা (काँचा)

সংঘ (शंघो) শরৎ (शरोत्) সংবাদ (शंबाद) সংগীত (शोंगीत)

## 5. संयुक्ताक्षर के विभाग

**5.1 बंगला के संयुक्ताक्षरों को भी ग्यारह विभागों में बाँटा जा सकता है जो नीचे दिखाए गए हैं।**

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ক্ | + | ক | = | ক্ক |
| চ্ | + | চ | = | চ্চ |
| জ্ | + | জ | = | জ্জ |
| ট্ | + | ট | = | ট্ট |
| ড্ | + | ড | = | ড্ড |
| ণ্ | + | ণ | = | ণ্ণ |
| ত্ | + | ত | = | ত্ত |
| দ্ | + | দ | = | দ্দ |
| ন্ | + | ন | = | ন্ন |
| প্ | + | প | = | প্প |
| ব্ | + | ব | = | ব্ব |
| ম্ | + | ম | = | ম্ম |
| ম্ | + | ব | = | ম্ব |
| ল্ | + | ল | = | ল্ল |
| য্ | + | য | = | য্য |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ধাক্কা | উদ্দাম | অট্টালিকা | নব্বম্প |
| খচ্চর | অন্ন | আড্ডা | সম্মান |
| সজ্জা | থাপ্পড় | শয্যা | বিষণ্ণ |

উত্তর বল্লম

5.2

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| র্ | + | ক | = | র্ক | র্ | + | দ | = | র্দ |
| র্ | + | খ | = | র্খ | র্ | + | ধ | = | র্ধ |
| র্ | + | গ | = | র্গ | র্ | + | ন | = | র্ন |
| র্ | + | ঘ | = | র্ঘ | র্ | + | প | = | র্প |
| র্ | + | চ | = | র্চ | র্ | + | ব | = | র্ব |
| র্ | + | ছ | = | র্ছ | র্ | + | ভ | = | র্ভ |
| র্ | + | জ | = | র্জ | র্ | + | ম | = | র্ম |
| র্ | + | [illegible] | = | [illegible] | র্ | + | য | = | র্য |
| র্ | + | ড | = | র্ড | র্ | + | ল | = | র্ল |
| র্ | + | ণ | = | র্ণ | র্ | + | শ | = | র্শ |
| র্ | + | ত | = | র্ত | র্ | + | ষ | = | র্ষ |
| র্ | + | থ | = | র্থ | র্ | + | হ | = | র্হ |

কোণার্ক মূর্ছা নির্ভীক

নির্দয়

মূর্খ নির্ধন

মার্গ দুর্নাম

দীর্ঘ সর্প

অর্চনা দুর্বল

| | | | |
|---|---|---|---|
| गीर्जा | कर्म | गर्त | बर्शा |
| निर्झर | दुर्योग | अर्थ | बर्षा |
| ऑ | कार्ड | गर्हित | |
| बर्ण | दुर्लभ | | |

5.3

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क् | + | र | = | क्र/क्र | द् | + | र | = | द्र |
| ख् | + | र | = | ख्र | ध् | + | र | = | ध्र |
| ग् | + | र | = | ग्र | प् | + | र | = | प्र |
| घ् | + | र | = | घ्र | फ् | + | र | = | फ्र |
| ज् | + | र | = | ज्र | ब् | + | र | = | ब्र |
| ट् | + | र | = | ट्र | भ् | + | र | = | भ्र/भ्र |
| ड् | + | र | = | ड्र | म् | + | र | = | म्र |
| त् | + | र | = | त्र | श् | + | र | = | श्र |
| थ् | + | र | = | थ्र | स् | + | र | = | स्र/स्र |
| | | | | | ह् | + | र | = | ह्र |

| | | | |
|---|---|---|---|
| क्रोध | ध्रुव | बज्र | शुभ्र |
| ख्रीष्ट | प्राण | ट्राम | नम्र |
| ग्राम | फ्रक | ड्राम | रात्रि |
| घ्राण | ब्रत | श्रम | थ्री |

নিদ্রা　　সহস্র　　হ্রদ

**5.4**

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ক্ | + | য | = | ক্য | দ্ | + | য | = | দ্য |
| খ্ | + | য | = | খ্য | ধ্ | + | য | = | ধ্য |
| গ্ | + | য | = | গ্য | ন্ | + | য | = | ন্য |
| চ্ | + | য | = | চ্য | প্ | + | য | = | প্য |
| জ্ | + | য | = | জ্য | ব্ | + | য | = | ব্য |
| ট্ | + | য | = | ট্য | ভ্ | + | য | = | ভ্য |
| ড্ | + | য | = | ড্য | ম্ | + | য | = | ম্য |
| ঢ্ | + | য | = | ঢ্য | শ্ | + | য | = | শ্য |
| ণ্ | + | য | = | ণ্য | ষ্ | + | য | = | ষ্য |
| ত্ | + | য | = | ত্য | স্ | + | য | = | স্য |
| থ্ | + | য | = | থ্য | হ্ | + | য | = | হ্য |

বাক্য　　বিদ্যা　　বাচ্য　　রৌপ্য

মুখ্য　　বন্য

| | | | |
|---|---|---|---|
| রাজ্য | কাব্য | অরণ্য | শিষ্য |
| নী্য | সভ্য | আলস্য | সত্য |
| পাঠ্য | সাম্য | সহ্য | মিথ্যা |
| জাড্য | কল্য | | |
| ধনাঢ্য | শ্যামল | | |

**5.5** ক্ + ম = ক্ম

গ্ + ম = গ্ম

ঙ্ + ম = ঙ্ম

ণ্ + ম = ণ্ম

ত্ + ম = ত্ম

দ্ + ম = দ্ম

ন্ + ম = ন্ম

ল্ + ম = ল্ম

শ্ + ম = শ্ম

ষ্ + ম = ষ্ম

স্ + ম = স্ম/স্ম

হ্ + ম = হ্ম

| | |
|---|---|
| রুক্মিণী | জন্ম |
| বাগ্মী | গুল্ম |
| বাঙ্ময় | রশ্মি |
| হিরণ্ময় | ভীষ্ম |
| আত্মীয় | পদ্ম |
| ভস্ম | ব্রহ্ম |

5.6

| | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ঙ্ | + | ক | = | ঙ্ক/ঙ্ক/ংক | ন্ | + | থ | = | ন্থ/ন্থ |
| ঙ্ | + | খ | = | ঙ্খ/ংখ | ন্ | + | দ | = | ন্দ |
| ঙ্ | + | গ | = | ঙ্গ/ঙ্গ/ংগ | ন্ | + | ধ | = | ন্ধ/ন্ধ |
| ঙ্ | + | ঘ | = | ঙ্ঘ/ংঘ | ন্ | + | ব | = | ন্ব/ন্ব |
| ঞ্ | + | চ | = | ঞ্চ | ম্ | + | প | = | ম্প |
| ণ্ | + | [illegible] | = | [illegible] | ম্ | + | ফ | = | ম্ফ |
| ণ্ | + | ঠ | = | শ্ল | ম্ | + | ব | = | ম্ব |
| ণ্ | + | ড | = | ন্ড/ণ্ড | ম্ | + | ভ | = | ম্ভ |
| ন্ | + | ত | = | ন্ত | ম্ | + | ল | = | ম্ল |

